# पातञ्जलयोगसूत्र की संस्कृत-व्याख्याओं

का

# एक आलोचनात्मक अध्ययन

[A Critical Study of Sanskrit Commentaries
on Pâtañjala Yoga-Sutras]

(इलाहाबाद विश्वविद्यालय की डी० फ़िल्० उपाधि के लिये शोध-प्रबन्ध)


शोधकर्त्री

नीलम श्रीवास्तव

संस्कृत-विभाग

इलाहाबाद विश्वविद्यालय

इलाहाबाद





निर्देशक

डा० सुरेशचन्द्र श्रीवास्तव

रीडर, संस्कृत-विभाग

इलाहाबाद विश्वविद्यालय

इलाहाबाद


अगस्त १९७३

# पुरोवाक्

'संस्कृत' में दर्शन-वर्ग से एम०ए० करते समय मुझे शोध-कार्य के प्रति उत्साह और प्रेरणा प्रदान करने का श्रेय निश्चय ही संस्कृतविभागाध्यक्ष माननीय गुरुवर्य डा० आद्याप्रसाद जी मिश्र तथा श्रद्धेय डा० सुरेशचन्द्र जी श्रीवास्तव्य को है । घर की अनुकूल परिस्थिति तथा इन महानुभावों की सत्प्रेरणा से ही मैं इस शोध-कार्य के प्रति उन्मुख हुई और आज इन्हीं गुरुजनों के शुभाशीर्वाद के परिणाम स्वरूप इस कार्य को यथाकथंचित् पूरा भी कर सकी हूँ । इस शोध-कार्य में श्रद्धेय डा० श्री आद्याप्रसाद जी मिश्र ने समय-समय पर जो मधुर प्रेरणा प्रदान की है, एतदर्थ जितना कृतज्ञता-ज्ञापन करूँ वह कम ही होगा ।

पातञ्जलयोगदर्शन के प्रतिपाद्य विषयों के गूढ़ार्थ को समझने की आकाङ्क्षा से अनुप्रेरित होकर ही मैंने प्रस्तुत शोध-कार्य प्रारम्भ किया । इस शोध-कार्य के प्रारम्भ से समाप्ति तक मेरे निर्देशक गुरुवर्य डा० सुरेश चन्द्र श्रीवास्तव्य जी ने जो सुझाव एवं साहाय्य प्रदान किया है उसी के फल स्वरूप यह कार्य पूरा होकर इस रूप में प्रस्तुत हो सका है । मैं अपने निर्देशक के स्नेहपूर्ण व्यवहार तथा निरलस सहायता के लिए आजीवन आभारी हूँ । उनकी उपकृति कृतज्ञता और आभार-मात्र से दुर्वह है ।

मैं उन सभी विद्वज्जनों के प्रति हार्दिक आभार प्रकट करती हूँ जिनके ग्रन्थों से मैंने अर्थबोध, उद्धरण एवं प्रेरणाओं के रूप में सहायता ली है । उन सभी महानुभावों के प्रति भी हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करती हूँ। जिनकी सद्भावनाओं से मुझे सदैव शोध-कार्य में प्रबल उत्साह मिलता रहा है । अपने पूज्य परिवेश के प्रति भी मैं अपना श्रद्धा समन्वित नमन अर्पित करती हूँ जिनकी उत्साहपूर्ण प्रेरणाओं और जिनके असामान्य सहयोग से गृहस्थी की अनेक कठिनाइयों एवं बाधाओं को पार करते हुए मैं इस शोधकार्य को पूरा कर सकने में सफल हो सकी ।

अन्त में, मैं अपने टंकक महोदय के प्रति आभार प्रदर्शित करती हूँ जिन्होंने बड़ी लगन एवम् अतिशय मनोयोग के साथ टंकणकार्य सम्पन्न किया । टंकण प्रक्रिया में टंकणयन्त्र की असमर्थता के कारण पंचमाक्षर को अनुस्वारचिह्न के द्वारा ही प्रकट करना पड़ा है । विद्वज्जन इसके लिए क्षमा करेंगे ।

नीलम श्रीवास्तव

# विषयानुक्रमणिका

********

# संक्षिप्तीकरण - तालिका

| ग्रन्थ का पूर्ण रूप | अपूर्ण रूप |
| --- | --- |
| तत्त्ववैशारदी | त०वै० |
| पातंजलयोगसूत्रवृत्ति | पा०यो०सू०वृ० |
| योगवार्त्तिक | यो०वा० |
| योगदीपिका | यो०दी० |
| योगसूत्रार्थबोधिनी | यो०सू०बो० |
| योगसिद्धान्तचन्द्रिका | यो०सि०च० |
| स्वामिनारायणभाष्य | स्वा०ना०भा० |

— x —

सांख्यशास्त्र के आविष्कर्ता कपिल को योगभाष्य में ' आदिविद्वान् '[1] की संज्ञा दी गई है । योगशास्त्र के आदि प्रवर्तक के रूप में ' हिरण्यगर्भ '[2] की सुनिश्चित ख्याति है । इन कपिल और हिरण्यगर्भ की अभिन्नता महाभारत[3] काल में भी स्वीकृत थी । शंकराचार्य और वाचस्पतिमिश्र आदि विद्वानों ने भी हिरण्यगर्भ और कपिल इन दोनों नामों को एक ही ऋषि की दो संज्ञाएं स्वीकार किया है । इससे लगता है कि कपिल ने जो 'तन्त्र' अपने प्रमुख शिष्य आसुरि को सिखाया था वह जहाँ एक ओर परवर्ती सांख्य विचारधारा का मूल उत्स बना वहीं दूसरी ओर योग की प्रक्रियाओं तथा पद्धतियों के प्रचार-प्रसार का भी आदिम स्रोतिस्तम्भ बना रहा । वह तन्त्र मूल रूप में अनुपलब्ध ही है । उसकी सत्ता रही होगी – बस इतना भर निश्चित है । कपिल को सांख्य और योग दोनों का प्रवर्तक कहा गया है[4] । इससे यह तथ्य निर्विवाद रूप से सिद्ध होता है कि कपिल प्रणीत 'तन्त्र' का सैद्धान्तिक अंश 'सांख्य ' और प्रयोगात्मक अंश 'योग ' नाम से प्रथित हुआ । इस प्रकार योग शास्त्र के सैद्धान्तिक आधार के रूप में सांख्यविचारधारा का स्वीकार होना भी उपपन्न होता है । योगभाष्यकार व्यास ने इसीलिए अपने योगभाष्य को 'सांख्यप्रवचन-भाष्य '[5] नाम दिया है ।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - " आदिविद्वान्निर्माणचित्तमधिष्ठाय कारुण्याद्भगवान् परमर्षिरासुरये जिज्ञासमानाय तन्त्रं प्रोवाच " इति ।

व्यासभाष्य (1/25) पृ0 77 ।

2 - " कपिलोऽग्रज इति पुराणवचनात् कपिलो हिरण्यगर्भो वा निर्दिश्यते "

श्वे0 उप0 शांकरभाष्य पृ0 217 ।

3 - " कपिलो नाम विष्णोरवतार विशेषः प्रसिद्धः स्वयम्भूः हिरण्यगर्भस्तस्यापि सांख्य योग प्राप्तिर्वेदे श्रूयते । स एवेश्वर आदि विद्वान् कपिलो विष्णुः स्वयम्भूरिति भावः " ।

त0 वै0 (1/25) पृ0 78 ।

4 - " कपिलं परमर्षिं यं प्राहुर्यतयः सदा ।
अग्निः स कपिलो नाम सांख्ययोग प्रवर्तकः । "

महाभारत ।

5 - " इति पातञ्जले सांख्यप्रवचने योगशास्त्रे समाधिपादः प्रथमः " ।

व्यासभाष्य पुष्पिका पृ0 132 ।

सांख्यसिद्धान्त पर आधारित इस योग प्रक्रिया का स्वरूप पहले ही उपनिषदों गीता और महाभारत आदि में यत्र-तत्र बिखरा हुआ मिलता है किन्तु इस सांख्य सम्मत योग प्रक्रिया के स्वरूप का व्यवस्थित एवं स्पष्ट विवेचन व्याख्यान और निर्धारण पतञ्जलि के पूर्व कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं होता । पतञ्जलि के पूर्व भी योगशास्त्र के अनेक ज्ञाता और उपदेष्टा कपिल या हिरण्यगर्भ के पश्चात् भारत में हो चुके थे, जिनमें से सिद्धार्थ गौतम को सांख्ययोग की शिक्षा देने वाले अलारकलाम ऐतिहासिक व्यक्ति के रूप में प्रसिद्ध हैं । किन्तु इनमें से किसी ने योगप्रक्रिया को व्यवस्थित रूप में ग्रन्थबद्ध नहीं किया । यह श्रेय महर्षि पतञ्जलि को प्राप्त हुआ । पतञ्जलि के इस महनीय एवं युगप्रवर्तक ग्रन्थ को 'पातञ्जलयोगदर्शन' 'पातञ्जल योगशास्त्र' और 'पातञ्जल योग-सूत्र आदि नामों से जाना जाता है ।

## योगसूत्र का स्वरूप

पातञ्जल योगसूत्र में कुल 195 सूत्र हैं, जिन्हें चारपादों में विभाजित करके प्रस्तुत किया गया है । प्रथमपाद में कुल 51 सूत्र हैं । विषय-विवेचन के आधार पर इसपाद का नाम 'समाधि-पाद' रखा गया है । इस पाद में अधोलिखित विषय प्रतिपादित किए गए हैं । योगशास्त्र का प्रारम्भ, योग का लक्षण एवं फल, चित्त-वृत्तियाँ, योग के उपाय अभ्यास और वैराग्य, सम्प्रज्ञात-समाधि, असम्प्रज्ञातसमाधि, समाधि-सिद्धि की आसन्नता, ईश्वरप्रणिधान, ईश्वर निरूपण, योग के अन्तराय, चित्त के परिकर्म, चतुर्विध समापत्तिवर्णन, निर्विचारासमापत्ति का उत्कर्ष, ऋतम्भराप्रज्ञा, ऋतम्भराप्रज्ञाजन्य संस्कार तथा निरोधसमाधि इत्यादि विषय क्रमशः सूचित किए गए हैं ।

द्वितीय-पाद का नाम साधन-पाद है । इसमें कुल 55 सूत्र हैं । पाद के प्रारम्भ में ही यह निर्देश किया गया है कि व्युत्थितचित्त वाले साधक भी योग प्राप्त कर सकते हैं । चूँकि उनकी चित्तवृत्ति चंचल होती है अतः उसके निरोध के लिए क्रियायोग का अनुष्ठान अतिरिक्त रूप से अपेक्षित है । इस पाद में क्रमशः अधोलिखित विषय संगृहीत हुए हैं ।

क्रियायोग, पञ्चक्लेशवर्णन, अविद्यालक्षण, अस्मितालक्षण, रागलक्षण, द्वेषलक्षण, अभिनिवेशलक्षण, क्लेशनिवारणस्वरूप, कर्माशयभेद, कर्मफलसिद्धान्त, दुःखवाद का विवेचन, हेयनिरूपण, हेयहेतुनिरूपण, दृश्यस्वरूप निरूपण, द्रष्टृस्वरूपनिरूपण, दृश्य की नित्यता का वर्णन, प्रकृतिपुरुषसंयोग का वर्णन, हान का स्वरूप, हानोपाय, योग के आठअंगों का निरूपण, यमों की सिद्धियाँ, नियमों की सिद्धियाँ, आसन और उसकी सिद्धियाँ प्राणायाम और उसकी सिद्धियाँ, प्रत्याहार और उसकी सिद्धि ।

तृतीयपाद का नाम 'विभूतिपाद' है । इस पाद में कुल 55 सूत्र हैं । इस पाद में प्रतिपादित मुख्य विषय यह हैं — धारणा, ध्यान, समाधि वर्णन, संयम का अन्तरंगत्व, त्रिविध चित्तपरिणाम, धर्मलक्षणावस्था परिणाम, धर्मी का स्वरूप, परिणामक्रम संयम की सिद्धियाँ, महाविदेहावृत्ति, भूतजय और उसकी सिद्धियाँ, इन्द्रियजय और उसकी सिद्धियाँ, सत्त्वपुरुषान्यताख्याति और सिद्धियाँ, देवताओं का निमन्त्रण, विवेकजज्ञान-निरूपण, कैवल्य-निर्वचन ।

चतुर्थ-पाद में केवल 34 सूत्र हैं[1] । इस पाद का नाम 'कैवल्यपाद' है । यद्यपि कैवल्य का निरूपण 'पातञ्जलयोगदर्शन' के चारों पादों में मिलता है, फिर भी कैवल्य-भागीय साधना कैवल्यानुकूलचित्त की अवस्थाओं और कैवल्य की दशा का प्रधान रूप से विवेचन इसी पाद में किया गया है । इस पाद में उपनिबद्ध विषयों में मुख्य विषय इस क्रम से हैं — पञ्चविधसिद्धियाँ, जात्यन्तर परिणाम, निर्माणचित्त, चतुर्विध कर्म-वासना, बाह्यपदार्थों की सत्ता, पुरुष में चित्तद्रष्टृत्व, जीवनमुक्त की मनोवृत्ति, धर्म-मेघसमाधि, परिणामक्रमसमाप्ति और कैवल्यस्वरूप व्यवस्था ।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1.- चतुर्थपाद में सूत्रों की संख्या 34 मानने वाले आचार्य-विज्ञानभिक्षु, उनके अनुयायी तथा हरिहरानन्द आरण्य आदि हैं । भोजराज ने 16वें सूत्र को भाष्य का एक वाक्य मानते हुए इस पाद की कुल सूत्रसंख्या 33 ही स्वीकार की है । वाचस्पतिमिश्र भी इस 16वें सूत्र—'न चैकचित्ततन्त्रं वस्तु तदप्रमाणकं तदा किं स्यात्'—को भाष्य के वाक्य के रूप में ही व्याख्यात किया है ।

इस प्रकार योगशास्त्र संबंधी विषयों का सैद्धान्तपूर्ण प्रतिपादन पतञ्जलिमुनि ने 195 सूत्रों में प्रतिपादित करके योगजिज्ञासु तथा योगाभिलाषी व्यक्तियों के लिए महनीय कार्य किया है। जिसके कारण युग-युग से महर्षि पतञ्जलि का नाम बड़े सम्मान तथा प्रतिष्ठा के साथ लिया जाता है।

योगसूत्र का रचनाकाल

स्वाभाविक रूप से यह प्रश्न उठता है कि योगशास्त्र के इतिहास और अभिनव विचार प्रदान करने वाले इस ग्रन्थ का रचनाकाल क्या रहा होगा ? इसके रचयिता पतञ्जलि कौन थे, जिन्होंने अपनी सूक्ष्म व्यापक दृष्टि से इस लघुकाय सूत्र ग्रन्थ में 'योगपद्धति' को आने वाले सुदीर्घ भविष्य के लिए सर्वथा सुव्यवस्थित किया। योगसूत्रों का रचनाकाल भी भारतीय इतिहास के कालक्रम की एक दुर्बोध पहेली है। इसके कालक्रम का निर्णय करने में कतिपय पाश्चात्य एवं पौरस्त्य विद्वानों ने यथामति बड़ा परिश्रम किया है। इस संदर्भ में कतिपय प्रसिद्ध मतों का अनुशीलन करने के पश्चात् ही हम किसी निर्णीत तथ्य पर पहुँच सकते हैं।

दोनों पतञ्जलियों के भिन्नत्व का समर्थक मत --

इस प्रसंग में सबसे पहले जे०एच०वुड्स का मत प्रस्तुत किया जा रहा है। जे०एच०वुड्स महोदय के मत का सारांश यह है कि योगसूत्रकार पतञ्जलि और वैयाकरण महाभाष्यकार पतञ्जलि दोनों पृथक्-पृथक् व्यक्ति थे। उनका कहना है कि 'द्रव्य' का लक्षण दोनों रचनाओं-योगसूत्र और महाभाष्य-में भिन्न-भिन्न मिलता है। अतः द्रव्य सिद्धान्त के आधार पर यह दोनों रचनाएँ एक ही व्यक्ति की नहीं हो सकतीं। दोनों रचनाओं के रचयिता भिन्न-भिन्न व्यक्तित्व संपन्न दो भिन्न व्यक्ति ही हो सकते हैं। अपने इस विचार को तर्कसंगत सिद्ध करने के लिए वुड्स महोदय ने कुछ और तर्क भी प्रस्तुत किए हैं, जिनमें से प्रमुख यह है --

1 - जे०एच०वुड्स महोदय ने "योग सिस्टम ऑफ पतञ्जलि" नामक ग्रन्थ का प्रकाशन हार्वर्ड यूनिवर्सिटी (प्रथम संस्करण) में किया है, उसी की भूमिका में उनका यह मत उपलब्ध होता है।

1 - 'योगसूत्र' के चौथेपाद में वसुबन्धु के विज्ञानवाद का खण्डन मिलता है। अतः इस आधार पर योगसूत्रकार पतञ्जलि का जीवनकाल वसुबन्धु के पश्चात् मानना चाहिए। वसुबन्धु का जन्म विद्वानों के द्वारा चौथी श०ई० निश्चित किया गया है। अतः चौथी श०ई०के बाद ही योगसूत्रकार पतञ्जलि का जन्म माना जाना चाहिए। अतः द्वितीय श०ई०पू० में प्रामाणिक रूप से सिद्ध वैयाकरण पतञ्जलि से चौथी श०ई०के बाद के योगसूत्रकार पतञ्जलि अवश्य ही भिन्न थे।

2 - वाचस्पतिमिश्र ने भी यह स्वीकार किया है कि पातञ्जलयोगसूत्र के तृतीय और चतुर्थ अध्याय में "विज्ञानवादी विचारधारा" का खण्डन किया गया है। अतः यह मत निर्विवाद रूप से स्वीकार कर लेना चाहिए कि पातञ्जल योगसूत्र की रचना विज्ञानवादीविचारक वसुबन्धु के जीवनकाल के पश्चात् हुई होगी। अर्थात् वाचस्पतिमिश्र के अनुसार भी योगसूत्रकार का समय चौथी शताब्दी ईसवी के पश्चात् का ही है।

3 - नागार्जुन के ग्रन्थों में योगसूत्रकार पतञ्जलिमुनि का कहीं भी निर्देश नहीं किया गया है अतः यही निर्णय स्वाभाविकप्रतीत होता है कि पतञ्जलिमुनि नागार्जुन के परवर्ती थे। क्योंकि यदि पूर्ववर्ती होते तो अवश्य कहीं न कहीं किसी न किसी ग्रन्थ में इनका उल्लेख नागार्जुन के द्वारा किया गया होता।

4 - जैन आचार्य उमास्वाती ने अपने ग्रन्थ 'तत्त्वार्थाधिगमसूत्र' में योगसूत्र के तृतीय-पाद में से 22वें सूत्र का उल्लेख किया है। इस आधार पर योगसूत्रकार का जीवनकाल 'उमास्वाती' से पूर्व का मानना चाहिए। उमास्वाती का जीवनकाल छठीं शताब्दी के पूर्व में माना गया है। अतः इस आधार पर पतञ्जलिमुनि का जीवनकाल पाँचवीं शताब्दी के पूर्व में माना जाना चाहिए।

5 - श्चेर्बात्स्की ने योगसूत्रकारपतञ्जलि और वैयाकरण महाभाष्यकार पतञ्जलि को भिन्न-भिन्न व्यक्ति माना है। इस सम्बन्ध में श्चेर्बात्स्की महोदय ने यह प्रमाण दिया है कि चूँकि दिङ्नाग ने अपने ग्रन्थों में ऐसा कुछ भी उल्लेख नहीं किया है जिससे दोनों रचनाओं के रचयिता की अभिन्नता सिद्ध हो। अतः दोनों पतञ्जलि को भिन्न-भिन्न व्यक्ति मानना ही उचित होगा।

6 - 'शिशुपालवध' में योगसूत्रों के प्रथम-अध्याय के 33वें सूत्र का उल्लेख प्राप्त है । इस आधार पर यह सुनिश्चित किया जाता है कि योगसूत्रों की रचना 'शिशुपालवध' की रचना के पूर्व हो चुकी थी । शिशुपालवध के रचयिता महाकवि माघ का जन्मकाल सातवीं शताब्दी में है अतः पतञ्जलि मुनि का जन्म निश्चय ही इनके पूर्व होना चाहिए ।

7 - योगसूत्रकार पतञ्जलि का जन्म गौड़पाद के पूर्व हुआ । इस विचार की प्रामाणिकता गौड़पाद के ग्रन्थ से सिद्ध होती है । गौड़पाद के सांख्यकारिका के भाष्य में योगसूत्र के द्वितीय पाद के 30, 32 सूत्रों का उल्लेख किया है । इससे यह सिद्ध होता है कि पतञ्जलि गौड़पाद के पूर्ववर्ती हैं और पातञ्जल योगसूत्रों की रचना गौड़पाद के पूर्व हो चुकी थी । गौड़पाद का समय 700 ई0 के आसपास का माना जाता है अतः इनके पूर्ववर्ती पतञ्जलिमुनि का जीवनकाल 700 ई0 के पूर्व का मानना चाहिए ।

इस प्रकार वुड्स महोदय के तर्कों के आधार पर 'योगसूत्रों' का रचना काल छठीं तथा पाँचवीं शताब्दी ईसा पूर्व निर्धारित होता है ।

प्रो0जेकोबी, प्रो0कीथ इत्यादि अनेक पाश्चात्य विद्वानों ने भी महाभाष्यकार तथा योगसूत्रकार को दो भिन्न व्यक्ति माना है । इनके मतानुसार महाभाष्य के रचयिता पतञ्जलि, योगसूत्रकार पतञ्जलि से सर्वथा भिन्न हैं । इन विद्वानों ने योगसूत्रकार के जीवनकाल के संबन्ध में कोई विवेचन नहीं दिया है । केवल दोनों रचनाओं के रचयिताओं की भिन्नता मात्र का ही प्रतिपादन किया है । प्रो0जेकोबी ने पतञ्जलि द्वय की अभिन्नता का खण्डन जिन तर्कों के आधार पर किया है उनमें से कतिपय तर्क ये हैं ।-

1 - महाभाष्यकार पतञ्जलि और योगसूत्रकार पतञ्जलि दो भिन्न-भिन्न व्यक्ति थे, जिनका जन्म भिन्न-भिन्न शताब्दियों में हुआ था । पातञ्जलयोगसूत्रों के तृतीय अध्याय के सत्रहवें सूत्र में 'स्फोटवाद' के सिद्धान्त का संकेत मिलता है जिसका विस्तृत विवेचन व्यास-भाष्य में उपलब्ध है । योगसूत्रकार के पूर्व 'स्फोटवाद' का सिद्धान्त अख्यात था जिसके प्रवर्तनकर्ता महाभाष्यकार पतञ्जलि थे । इस आधार पर यह निर्णय किया गया है कि योगसूत्रकार पतञ्जलि महाभाष्यकार पतञ्जलि से भिन्न व्यक्ति थे और पर्याप्त पश्चाद्वर्ती थे ।

2 - . योगसूत्रों में अन्तःकरण के विभुत्व का स्वीकार तथा 'परमाणुओं' का विवेचन यह सिद्ध करता है कि योगसूत्रों की रचना वैशेषिक दर्शन के पश्चात् हुई। वैशेषिकदर्शन का विकास ईसा की प्रथम शताब्दी से तृतीयशताब्दी तक में हुआ। अतः योगसूत्र की रचना इसके बाद की हुई। इस प्रकार योगसूत्र के रचयिता पतञ्जलि महाभाष्यकार पतञ्जलि से कई सौ वर्ष बाद हुए होंगे।

3 - 'काल' की सत्ता को काल्पनिक और 'क्षणों' की सत्ता को वास्तविक मानना 'सौत्रान्तिक' मत का प्रभाव है। बौद्धों का सौत्रान्तिक सम्प्रदाय तक्षशिला के कुमारलात के द्वारा प्रवर्तित किया गया था। इनका समय महाभाष्यकार पतञ्जलि से बाद का है अतः योगसूत्रकार उनसे भी बाद के ठहरते हैं। इस प्रकार दोनों पतञ्जलियों का एक होना असम्भव है।

इन सब तर्कों एवं तथ्यों के आधार पर प्रो० जैकोबी ने योगसूत्रकार पतञ्जलि को महाभाष्यकार से भिन्न व्यक्ति सिद्ध किया है तथा महाभाष्यकार के पश्चात्वर्ती होने के कारण योगसूत्रकार का जीवनकाल तीसरी और चौथी शताब्दी ई० बताया है। ए०बी०कीथ महोदय भी इसी मत के समर्थक हैं।

<u>दोनों पतञ्जलियों के अभिन्नत्व का समर्थक मत—</u>

इस प्रकार की मान्यता का खण्डन करने वाले विद्वानों का अभिमत इससे भिन्न है। इन विद्वानों की दृष्टि में दोनों पतञ्जलि अभिन्न हैं। इन विद्वानों में सर्वप्रमुख नाम डा०एस०एन०दासगुप्त का है[1]। थोड़े हेरफेर के साथ डा०दासगुप्त के ही मतों का समर्थन श्री ज्वाला प्रसाद[2], रिचर्डगार्बे, श्री वी०लाबविद्या और मदकिथा शीलद[3] आदि विद्वानों ने किया है।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - द्रष्टव्य – डा०एस०एन०दासगुप्त कृत 'योग फिलॉसफी'।
2 - द्रष्टव्य – श्री ज्वालाप्रसाद कृत 'इण्डियन एपिस्टेमोलोजी' की भूमिका।
3 - द्रष्टव्य – श्री एम०शीलदकृत 'इन्टेग्रेलिटी ऐण्ड प्रोब्लम' पृ० 37।

डा0दासगुप्त, श्री ज्वालाप्रसाद, रिचर्डगार्बे महोदय, श्री बी0लाइबिश और मरचिया आदि विद्वानों ने योगसूत्रकार और महाभाष्यकार पतञ्जलि को एक ही व्यक्ति स्वीकार किया है । इन विद्वानों के मतानुसार योगसूत्र का काल दूसरी शताब्दी ईसवी पूर्व सुनिश्चित हुआ है । ये विद्वान इस विचार को ऐतिहासिक साक्ष्य के आधार पर इस प्रकार प्रमाणित करते हैं कि दोनों पतञ्जलि एक, अभिन्न व्यक्ति हैं । भाष्यकार पतञ्जलि शुंगवंशीय राजा पुष्यमित्र के समकालीन थे । अतः 'योगसूत्र' का भी समय पुष्यमित्र के समकालीन ही मानना उचित है ।

डा0दासगुप्त ने योगसूत्र के चतुर्थपाद को प्रक्षिप्त सिद्ध किया है । इनका कहना यह है कि 'योगसूत्रों' में विज्ञानवादी विचारधारा का कहीं भी खण्डन नहीं किया गया है । ग्रन्थ के जिस भाग में ऐसा खण्डन प्राप्त होता है उसे योगसूत्र के मूल भाग का अंश नहीं स्वीकार किया जा सकता । कैवल्यपाद में 14वें सूत्र[1] में विज्ञानवादी विचारधारा का खण्डन किया गया है । अतः चतुर्थपाद को मूलग्रन्थ का भाग न समझने का एक स्वरूपगत आधार भी है । वह यह है कि जब पहले, दूसरे और तीसरे पादों में 50 से ऊपर ही सूत्र हैं तो चौंतिस सूत्रों वाला यह पाद उस ग्रन्थ का भाग कैसे हो सकता है । दूसरा कारण इस पाद के प्रक्षिप्त होने का यह है कि जो विषय प्रथम द्वितीय और तृतीय-पादों में बताये गए हैं उन्हीं का पिष्टपेषण कर इस पाद में उपलब्ध होता है । इसलिए भी यह भाग मूलग्रन्थ का आवश्यक अंग नहीं प्रतीत होता । इस पाद की प्रक्षिप्तता को सिद्ध करने वाला एक अकाट्य तर्क यह भी है कि तृतीय पाद अर्थात् विभूतिपाद के अन्तिम सूत्र के अंत में 'इति' शब्द का प्रयोग हुआ है । जब कि पहले और दूसरे पाद के अन्तिम सूत्रों के अन्त में 'इति' शब्द का प्रयोग नहीं हुआ है । इससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि तृतीय पाद के अन्त के साथ-साथ ग्रन्थ का अन्त योगसूत्रकार ने कर दिया है और चौथापाद बाद में लोगों ने जोड़ दिया । इसलिए विज्ञानवाद के खण्डन के आधार पर योगसूत्रकार पतञ्जलि को महाभाष्यकार पतञ्जलि से परवर्ती या भिन्न नहीं कहा जा सकता ।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - ' न चैकचित्ततन्त्रं वस्तु तदप्रमाणकं तदा किं स्यात् '

योगसूत्र 4/17 ।

श्री ज्वालाप्रसाद जी ने इस "विज्ञानवाद-खण्डन" वाली समस्या का एक दूसरा ही समाधान प्रस्तुत किया है । इनका कहना है कि चतुर्थपाद के प्रक्षिप्त न होने पर भी पतञ्जलि को विज्ञानवादियों के खण्डनकर्ता और उनके परवर्ती मानने की बाध्यता नहीं प्रस्तुत होती क्योंकि जिसे कैवल्यपाद का सोलहवाँ सूत्र माना जाता है वह सूत्र ही नहीं है प्रत्युत व्यासकृतभाष्य का एक वाक्यमात्र है । अतः मात्र उस पंक्ति को लेकर पूरे पाद को प्रक्षिप्त नहीं घोषित किया जाना चाहिए । उक्त पंक्ति को 'योगसूत्रों' की श्रेणी में रखा ही नहीं जा सकता । उसमें "सूत्रों" की स्वाभाविक विशेषताओं का सर्वथा अभाव है । पहले तो 'सूत्र' में क्रियापद का प्रयोग ही नहीं होता और न ही सूत्र प्रश्नोत्तरशैली में होते हैं । ये दोनों ही बातें प्रस्तुत वाक्य में विद्यमान हैं । अतः इसे योगसूत्र के अन्तर्गत नहीं स्वीकार किया जा सकता ।

इस तथ्य की पुष्टि के लिए भोज की योगसूत्रों पर 'राजमार्तण्डवृत्ति' भी द्रष्टव्य है । यह वृत्ति योगसूत्रों पर ही है, अतः इससे ही योगसूत्रों की संख्या और प्रामाणिकता की सिद्धि हो सकती है । भोजवृत्ति में कैवल्यपाद के सोलहवें सूत्र को ग्रहण ही नहीं किया गया । इससे यह सहज अनुमान लगाया जा सकता है कि यह वाक्य सूत्र नहीं है । भोजवृत्तिकार ने योगसूत्र के चारों पादों पर व्याख्या लिखी है । चतुर्थपाद में कुल तैंतिस सूत्रों पर व्याख्या लिखी है । उन्होंने चौंतिस के स्थान पर तैंतिस सूत्र ही स्वीकार किए हैं । चूँकि भोज ने चारों पादों पर वृत्तियाँ लिखी हैं अतः चारोंपाद मूल-ग्रंथ के अंग हैं । इस प्रकार चतुर्थपाद के प्रक्षिप्त न होने पर भी दोनों पतञ्जलियों की भिन्नता नहीं सिद्ध होती है ।

इस संबन्ध में दासगुप्त प्रभृति विद्वानों का कहना यह है कि यद्यपि नागार्जुन ने पतञ्जलिमुनि के नाम का उल्लेख नहीं किया है परन्तु 'योग' का उल्लेख दार्शनिक मतवाद के रूप में अवश्य किया है । इससे यह सिद्ध किया जा सकता है कि योगसूत्रों की रचना के पूर्व योग विषयक विचारधारायें चले ही रही हों किन्तु योग को दर्शनशास्त्र के रूप में पतञ्जलिमुनि ने ही प्रतिष्ठित किया था । अतः बहुत संभव है कि नागार्जुन ने 'योगसूत्रों' में प्रतिपादित 'योग' का ही उल्लेख किया हो । इस आधार पर यह कहना कि योगसूत्रकार पतञ्जलि नागार्जुन के परवर्ती थे हरगिज ठीक नहीं है ।

दिङ्नाग ने अपनी रचना में पतञ्जलि का उल्लेख नहीं किया है परन्तु इस आधार पर पतञ्जलि को दिङ्नाग का परवर्ती नहीं कहा जा सकता क्योंकि योगसूत्रकार पतञ्जलि एक तार्किक के रूप में प्रतिष्ठत न होकर एक क्रियात्मक साधना के व्यवस्थापक क्षेत्र में दार्शनिक जगत में प्रतिष्ठित थे इसलिए प्रतिपक्षी या मार्गदर्शी दोनों रूप में दिङ्नाग से साक्षात्सम्बन्ध न होने के कारण दिङ्नागकृत यह अनुल्लेख पतञ्जलि के कालनिर्णय में कोई भी प्रकाश डालने में सर्वथा असमर्थ है ।

योगसूत्रों में 'स्फोट' का स्पष्टतः उल्लेख नहीं है, इस लिए इस आधार पर पतञ्जलि का समय निश्चित नहीं किया जा सकता । व्यासकृतभाष्य में उपलब्ध स्फोटवाद के संकेत से यह निश्चित करना सर्वथा असंभव है कि योगसूत्रकारपतञ्जलि, वैयाकरण पतञ्जलि के परवर्ती थे । अन्तःकरण के विभुत्व के सिद्धान्त के बल पर योगसूत्रों को वैशेषिकदर्शन से प्रभावित नहीं माना जा सकता क्योंकि वैशेषिक-दर्शन में अन्तःकरण के विभुत्व का खण्डन किया गया है । इसी तरह परमाणुओं की मान्यता भी वैशेषिक प्रभाव को सिद्ध करने में समर्थ नहीं है क्योंकि जैन और बौद्ध दर्शनों में भी परमाणु सिद्धान्त का विवेचन प्राप्त है । जैन और बौद्ध दर्शन का विकास महाभाष्यकार के आविर्भाव के बहुत पहले ही हो चुका था । अतः यह मानना आवश्यक नहीं है कि योगसूत्रकार ने परमाणु सिद्धान्त वैशेषिक-दर्शन से लिया हो । वस्तुतः विचार करने पर योगसूत्र के प्रथमपाद के चालिसवें सूत्र में 'परमाणु' शब्द के आ जाने से भी योगसूत्रों को परमाणु वादी कहना ठीक नहीं है । क्योंकि उक्त सूत्र में 'परमाणु' शब्द परम अणु परिमाण वाले तन्मात्रों का ही वाचक सिद्ध होता है । भाष्यकार व्यास ने पहले ही तन्मात्रों के अनन्तर 'परमाणु' का प्रवेश योग की सिद्धान्तप्रक्रिया में कर लिया है । किन्तु भाष्यकार की उक्तियों के बलपर सूत्रकार पतञ्जलि का कालक्रम निरूपण करना सर्वथा असंगत होगा ।

अब महाभाष्यकार और योगसूत्रकार को अभिन्न व्यक्ति सिद्ध करने के हेतु कुछ साधक प्रमाण दिए जा रहे हैं । छठी शताब्दी ईस्वी के वैयाकरण भर्तृहरि के 'वाक्यपदीय' नामक ग्रन्थ से यह स्पष्ट संकेत[1] उपलब्ध होता है कि 'वैद्यक'

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1. " कायवाग्बुद्धिविषया ये मलाः समुपस्थिताः ।
चिकित्सालक्षणाध्यात्मशास्त्रैस्तेषां विशुद्धयः ।। "
वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड 1/147 ।

"व्याकरण" और 'योग' के रचयिता एक ही व्यक्ति हैं और वह हैं 'पतञ्जलिमुनि'। मुनि ने इन तीनों ग्रन्थों की रचना एक विशेषप्रयोजन से की थी। शारीरिक शुद्धि के लिए 'चरकसंहिता', वाचिक शुद्धि के लिए 'महाभाष्य' की और मानसिक शुद्धि के लिए योगसूत्रों की रचना की है। ग्रन्थों के नाम क्रम के आधार पर 'योगसूत्र' की रचना 'महाभाष्य' के बाद हुई ऐसा प्रतीत होता है।

यद्यपि पं0उदयवीरशास्त्री ने भर्तृहरि के उक्त श्लोक से ऐसा आशय निकालने का विरोध किया है। परन्तु अपने इस कथन को सिद्ध करने के लिए कोई तर्क या प्रमाण उन्होंने नहीं दिया है। भर्तृहरि के इस संभावित आशय की पुष्टि वाक्यपदीय के टीकाकार पुण्यराज ने भर्तृहरि की 'वाक्यपदीय' पर स्वोपज्ञ व्याख्या के इस वाक्य से की है। —

> 'यथैव हि शरीरे वाताधिक्ये दोषप्रकोपेषु च दोषप्रतीकारसामर्थ्यं बुद्ध्वा चिकित्साशास्त्रम् आरब्धम्, रागादौ च बुद्धेरप्यनवस्थानस्य नयुपघातहेतु शान्त्युपायभूतान्यध्यात्मशास्त्राणि उपनिबद्धानि, तथैवमपि साधूनाम् शब्द-संस्काराणां आपन्नार्थमपभ्रंशानां दोषप्रयातानां त्यागार्थं लक्षणमारब्धम्।"

योगसूत्र वृत्तिकार भोज ने भी महाभाष्यकार और योगसूत्रकार को अभिन्न व्यक्ति माना है। यह व्यक्ति मुनि पतञ्जलि हैं। वृत्तिकार भोज ने इस मत का निर्देश अपनी 'राजमार्तण्डवृत्ति' के प्रारम्भ में मंगलाचरण[1] में किया है।

'चरकसंहिता' के टीकाकार चक्रपाणि दत्त जो बारहवीं शताब्दी ई0 के हैं 'पतञ्जलि को ही इन तीनों ग्रन्थों का रचयिता स्वीकार किया है। उन्होंने पतञ्जलि की वन्दना करते समय उन्हें 'शेष' नाग का अवतार स्वीकार किया है और योगसूत्र, वैयाकरण महाभाष्य तथा चरकसंहिता का कर्ता स्वीकार किया है[2]।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - "शब्दानामनुशासनं विदधता, पातञ्जले कुर्वता --
वृत्तिं राजमृगाङ्कसंज्ञकमपि व्यातन्वता वैद्यके।
वाक्चेतोवपुषां मलः फणभृतां भर्त्रेव येनोद्धृत --
स्तस्य श्रीरणरङ्गमल्लनृपतेर्वाचो जयन्त्युज्ज्वलाः॥"

2 - "पातञ्जलमहाभाष्यचरकप्रतिसंस्कृतैः।
मनोवाक्कायपापानां हन्त्रेऽहिपतये नमः॥"

रा0मा0वृ0मंगलाचरण।

सोलहवीं शताब्दी के प्रकाण्ड व्याकरणवेत्ता नागेशभट्ट ने अपनी 'वैयाकरणसिद्धान्तमञ्जूषा' में पतञ्जलि को ही उक्त तीनों ग्रन्थों का रचयिता स्वीकार किया है। वे लिखते हैं —

(क) " तदुक्तं चरके पतञ्जलिना सेन्द्रियं चेतनं द्रव्यं निरिन्द्रियमचेतनम् "

(ख) " आप्तो नाम अनुभवेन वस्तुतत्त्वस्य कार्त्स्न्येन निश्चयवान्,
रागादिवशादपि नान्यथावादी यः सः " इति चरके पतञ्जलिः । "

वैयाकरणसिद्धान्तमञ्जूषा पृ0 12 ।

(ग) " योगसूत्रे पतञ्जलमुनेः "

महा0पस्पशा0उद्योत पृ0 58 ।

अठ्ठारहवीं शताब्दी के लेखक श्री रामभद्र दीक्षित ने अपनी रचना 'पतञ्जलिचरित' में पतञ्जलि की वन्दना इन शब्दों में की है —

" योगेन चित्तस्य पदेन वाचां मलं शरीरस्य च वैद्यकेन ।
योऽपाकरोत्तं प्रवरं मुनीनां पतञ्जलिं प्राञ्जलिरानतोऽस्मि ।।"

अर्थात् " योग द्वारा चित्त की अशुद्धि, पद से वाणी की अशुद्धि और वैद्यक शास्त्र द्वारा शरीर के मलों को दूर करने वाले मुनियों में श्रेष्ठ पतञ्जलि मुनि की वन्दना करता हूँ। " इस वन्दना के आधार पर यह प्रतीत होता है कि तीनों ग्रन्थों के रचयिता एक पतञ्जलि ही हैं।

डा0एस0एन0दासगुप्त[1] का कथन है कि उक्त तीनों ग्रन्थों की भाषशैली में पर्याप्त समानता है, अतः इस आधार पर यह स्वीकार्य है कि तीनों ग्रन्थों की रचना एक पतञ्जलि ने की होगी। महाभाष्य में कुछ स्थल ऐसे हैं जिनमें सांख्ययोग के दार्शनिक विषयों का विवेचन भरपूर मात्रा में किया गया है। इन विषयों में से कुछ विषयों के नाम ये हैं — महाभाष्य का गुणसिद्धान्त, सत्कार्यवाद, कालविषयक सिद्धान्त और बुद्धिपरिणामों का सिद्धान्त। इस प्रकार दोनों ग्रन्थों के वर्ण्यविषय की समानता को

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1. " I have assured myself by an examination of the Mahabhasya that there is nothing in it which can warrant us in saying that the two Patanjalis can not be identified."

S.N.Das Gupta's Philosophy P.57.

देखते हुए यह निर्विवाद रूप से कहा जा सकता है कि 'महाभाष्य' और 'सांख्ययोग' के रचयिता पतञ्जलि ही थे ।

भाष्यकारव्यास ने भी पतञ्जलि को ही दोनों ग्रन्थों का रचयिता माना है । इस निर्णय को सही सिद्ध करने के लिए इन्होंने दोनों ग्रन्थों की समानताओं का उल्लेख किया है । महाभाष्य का प्रारम्भ " अथ शब्दानुशासनम् " सूत्र से हुआ है । इसी तरह 'योगसूत्रों' का भी प्रारम्भिक सूत्र " अथ योगानुशासनम् " है । योगसूत्रकार पतञ्जलि को विविध भाषाओं का ज्ञान था । इनकी विद्वत्ता से ही प्रभावित होकर विद्वानों ने इन्हें सहस्रजिह्व अर्थात् शेषावतार नाम दिया होगा । इन्हें शेषावतार के अतिरिक्त फणिपति और अनन्त नाम भी विद्वानों ने ही दिया होगा । तेरहवीं शताब्दी के लेखक भीमनाथ ने योगशास्त्र को " पन्नगगवीगुम्फ" की संज्ञा दी है । पतञ्जलि नाम के यद्यपि अनेक व्यक्ति हो चुके हैं परन्तु शेषावतार रूप से प्रसिद्ध योगसूत्रकार और महाभाष्यकार पतञ्जलि ही हैं । इस तथ्य से भी योगसूत्रकार और महाभाष्यकार के रचयिता की अभिन्नता प्रमाणित होती है ।

इतना निश्चित हो जाने पर कि दोनों पतञ्जलि एक हैं हम योगसूत्रकार के जीवन के संबन्ध में निम्नलिखित बातें निर्विवाद रूप से कह सकते हैं । पतञ्जलि शुंगवंशीय राजा पुष्यमित्र के समकालीन थे क्योंकि पतञ्जलि के महाभाष्य में " पुष्यमित्रं यजामहे" । " पुष्यमित्रो राजयाजक " इत्यादि वाक्य मिलते हैं । जिनसे महाभाष्यकार पुष्यमित्र के समकालीन माने जाते हैं । पुष्यमित्र का जीवनकाल द्वितीय शताब्दी ईस्वी पूर्व है । अतः इनके समकालीन पतञ्जलि का भी समय द्वितीय शताब्दी ईस्वी पूर्व ही है ।

पतञ्जलि काश्मीर के निवासी थे । क्योंकि महाभाष्य में कुछ पंक्तियाँ ऐसी उल्लिखित हैं जिनसे यह विदित हो जाता है कि ये मूलतः काश्मीरी थे ।–

1) " काश्मीरान् गमिष्यामो देवदत्त । तत्र सक्तून् पास्यामः "
2) " अभिजानासि देवदत्त । यत् काश्मीरेषु वत्स्यामः । "

कुछ विद्वानों ने उन्हें 'गोनर्द' नामक स्थान का निवासी मान कर इन्हें 'गोनर्दीय' कहा है । किन्तु महाभाष्य का अनुशीलन, परिशीलन करने के उपरान्त

यह बात हो जाता है कि पतञ्जलि गोनर्दीय नहीं थे क्योंकि उन्होंने महाभाष्य में कई स्थानों पर गोनर्दीय आचार्य का खण्डन किया है[1]। ये कश्मीर के 'माथुर' जाति के ब्राह्मण कुल में पैदा हुए होंगे इसी लिए इनको 'शेषावतार' या 'नागराज' इत्यादि नाम कहा होगा ।

योगसूत्रकार पतञ्जलि के ही व्याकरण महाभाष्य का कर्ता होने का एक पोषक प्रमाण वैयाकरणों में आज भी प्रचलित एक परम्परा है जिसके अनुसार महाभाष्य-का पाठ प्रारम्भ करने के पूर्व निम्नलिखित मंगलपाठ किया जाता है और उस दिन तीनों मुनियों के लिए सरसों और दही की बलि दी जाती है[2]। मंगलपाठ का स्वरूप यह होता है :-

" वाक्यकारं वररुचिं भाष्यकारं पतञ्जलिम् ।
पाणिनिं सूत्रकारं च प्रणतोऽस्मि मुनित्रयम् ।।
योगेन चित्तस्य पदेन वाचां मलं शरीरस्य च वैद्यकेन ।
योऽपाकरोत्तं प्रवरं मुनीनां पतञ्जलिं प्राञ्जलिरानतोऽस्मि"।।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - पातञ्जलमहाभाष्य में 'सति त्वन्यस्मिन्' वार्तिक पठित है, जिसमें 'गोनर्दीयस्त्वाह सत्यमेतत् सति तु अन्यस्मिन् इति " ।
पा०म० 1/1/29

2 - द्रष्टव्य - प्रो० एस० सुब्रह्मण्य शास्त्रीकृत "Lectures on Patanjali's Mahābhāṣya, Vol. I" — की भूमिका ।

## योगसूत्र का स्वरूपगत वैशिष्ट्य

दर्शन-शास्त्र के व्यवस्थापक सूत्रग्रन्थों में पातञ्जलयोगसूत्र का एक महत्वपूर्ण स्थान है । इसका स्वरूप गत वैशिष्ट्य यह है कि यह उन सभी में छोटा है । इसमें कुल 195 सूत्र हैं । सूत्रों का आकार भी कुछ सूत्रों को छोड़कर काफी छोटा है । सूत्रों की भाषा भी अपेक्षाकृत सरल है तथा कठिन सामासिक विधियों की जटिलता से रहित है । इन सूत्रों में तर्क-वितर्क और खण्डन-मण्डन की प्रणाली का आश्रय बहुत कम लिया गया है । वैशेषिक में चित्त की स्वाभाविक एवं चित्तान्तर शून्यता आदि के प्रसंगों को छोड़कर पूर्वपक्ष एवं उत्तरपक्ष की क्लिष्टकल्पना एवं वस्तुस्थिति निर्धारण का उत्तरदायित्व अध्येताओं पर कदाचित् कहीं नहीं पड़ता । सीधी सी बात सीधे ढंग से संक्षिप्त शब्दों में कह दी जाती है । इसका बहुत कुछ श्रेय योग-दर्शन के रचनात्मक स्वभाव को है । योगदर्शन किसी मतवाद की सिद्धि के लिए अन्य दर्शनों की भांति बहुत संभ्रम के साथ नहीं प्रवृत्त होता है। अतः खण्डन-मण्डन का दायित्व उसे उतना नहीं ग्रहण करना पड़ता है उसका मुख्य लक्ष्य एक साधना पद्धति का व्यवस्थित निर्देश करना है, अतः पर्याप्त सरलता को अक्षुण्ण रखते हुए वह अपनी बात 'सूत्रशैली में प्रतिपादित करने में सर्वथा समर्थ बना रहता है । साधना क्रम के निर्वचन में एक भी तथ्य अनुक्त अथवा अनिर्दिष्ट न रहने देने के कारण योग-सूत्रों का दूसरा वैशिष्ट्य उनकी सर्वाङ्गीणता है । साधना क्रम में आने वाले सभी अंगों, उपाङ्गों तथा उनके लिए वांछित आधारों की संयोजना योगसूत्रों में अभूतपूर्व कौशल के साथ की गई है ।

इस प्रकार दुरूहता, जटिलता, संशय, भ्रान्ति, विरोधिता इत्यादि से सर्वथा अछूते तथा सर्वाङ्गपरिपूर्ण रचनात्मक अथवा क्रियात्मक पद्धति के अतिशय प्रामाणिक एवं पूर्वरूप से व्यवस्थापक इस लघुकाय किन्तु असाधु महत्वशाली दार्शनिक ग्रन्थरत्न में अपनी अद्वितीय महत्ता एवं सर्वाधिक उपादेयता के कारण भारतीय विद्वज्जगत् में अनुत्तम कीर्ति प्राप्त कर रखी है और इसी के परिणाम स्वरूप अनेक यशस्वी व्याख्याकारों एवं व्याख्याता आचार्यों के द्वारा समय-समय पर उदात्त रूप में व्याख्यान होता रहा है ।

## योगसूत्र की व्याख्यायें

प्रत्येक सूत्र ग्रन्थ की व्याख्या समगत विषयों के स्पष्टीकरण के लिए आवश्यक होती हैं किन्तु ऐसे सूत्रों पर जो अपने प्रतिपाद्य विषय के सिद्धान्तात्मक स्वरूप के अतिरिक्त क्रियात्मक स्वरूप का भी प्रतिपादन करते हैं, व्याख्या की अनिवार्यता सर्वथा निश्चित है । योगसूत्र अपने प्रतिपाद्य विषय के क्रियात्मक स्वरूप का निर्वचन करता है अतएव योगसूत्रों पर अनेकानेक व्याख्याओं का समय-समय पर लिखा जाना अत्यन्त स्वाभाविक था । इन व्याख्यान्थों की शैली और व्याख्यापद्धति में भेद होने के कारण इनमें से कुछ को भाष्य कहा गया है, कुछ को टीका कहा गया है, कुछ वार्तिक नाम से प्रसिद्ध हुए और कुछ को वृत्ति तथा विवृति इत्यादि नाम तत् तत् व्याख्याकारों ने दिया है । इन सभी प्रकार की व्याख्याओं को सामान्य रूप से "<u>व्याख्या</u>" कहा जा सकता है । अतएव यहाँ योगसूत्रों पर उपलब्ध सभी संस्कृत व्याख्याओं के विषय में विवेचन करना समीचीन होगा । व्याख्यामात्र से इन सब का ग्रहण करने का एक ठोस आधार यह है कि व्याख्या का लक्षण यह माना जाता है :-

> " पदच्छेदः पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना ।
> आक्षेपस्य समाधानं व्याख्या पञ्चविधा स्मृता " ।।

शब्दों की व्युत्पत्ति, शब्दार्थ का कथन, समासों का विग्रह, वाक्यों का अन्वयन, और पूर्वपक्ष की उद्भावना सहित उत्तरपक्ष की स्थापना यही व्याख्या के पाँच लक्षण हैं । योगसूत्रों पर लिखे गए भाष्य, वार्तिक, वृत्ति और विवृति इत्यादि सभी व्याख्या न्यूनाधिकरूप में इन पाँचों लक्षणों से युक्त हैं, अतएव इन सभी व्याख्यानग्रन्थों को व्याख्या नाम से अभिहित किया जा सकता है । एक परम्परा के अनुसार इन सबको टीका भी कहा जा सकता है । जैसा कि राजशेखर ने अपनी काव्यमीमांसा में व्याख्याओं के प्रकारों का लक्षण बताते हुए टीका का लक्षण किया है -

> " यथासंभवमर्थस्य टीकनं टीका " ।

टीकृ धातु गत्यर्थक होती है, इसलिए 'अर्थप्रदीपनम्' का अर्थ हुआ अर्थबोध या अर्थगति कराना । सूत्र के अर्थों का बोध कराने के कारण भाष्यादि सभी व्याख्याओं को टीका शब्द से अभिहित किया जाता है । किन्तु वस्तुस्थिति संस्कृत वाङ्मय में यह रही है कि किसी भी शास्त्र के सूत्रों पर साक्षात् टीका नामकी व्याख्या कभी नहीं लिखी गयी । सूत्रों पर भाष्य लिखे जाते रहे हैं, वृत्तियाँ भी लिखी गई हैं किन्तु टीकायें भाष्यग्रन्थों, काव्यों और कारिकाओं इत्यादि पर ही प्रसिद्ध हैं-जैसे शबर के मीमांसा भाष्य के अन्तिम भाग पर कुमारिल की 'टुप्' टीका, वेदान्त के 'शांकरभाष्य' पर वाचस्पतिमिश्र की 'भामती' टीका, वैयाकरण महाभाष्य' पर वामन या जयादित्य की 'काशिका' टीका और सांख्यकारिकाओं पर वाचस्पतिमिश्र की सांख्यतत्त्वकौमुदी या अज्ञातनामा किसी आचार्य की युक्तिदीपिका आदि टीकायें । वार्तिकों पर भी टीकाएँ लिखी गई हैं, जैसे – उद्योतकर के 'न्यायभाष्यवार्तिक' पर वाचस्पतिमिश्र की तात्पर्यटीका। इस परम्परा के अनुसार भाष्य, वार्तिक आदि ग्रन्थों को टीका शब्द से अभिहित करना उचित नहीं प्रतीत होता है।

संस्कृत भाषा में लिखी गयी योग-सूत्र की इन सभी व्याख्याओं में कुछ तो सीधे पातञ्जलसूत्र इन योग-सूत्रों के पदों का साक्षात् व्याख्यान करने वाली व्याख्यायें हैं और कुछ योगसूत्र की प्रथम व्याख्या व्यासकृत 'योगभाष्य' की व्याख्यायें होने के साथ साथ आनुषङ्गिक रूप से सूत्रगत पदों का भी व्याख्यान करती हैं । इन दो प्रकार की कृतियों में से पहले प्रकार की व्याख्याओं को 'योगसूत्र' की साक्षात्-व्याख्यायें और दूसरे प्रकार की व्याख्याओं को 'योगसूत्र' की 'परोक्ष-व्याख्यायें' कही जा सकती हैं क्योंकि इन व्याख्याओं में साक्षात् व्याख्यान तो योगभाष्य के पदों और वाक्यों का ही किया गया है ।

योगसूत्र की साक्षात्-व्याख्यायें –

योगसूत्र की साक्षात् व्याख्याओं में सर्वाधिक प्रसिद्ध एवं सर्वाधिक प्राचीन व्याख्या 'सांख्यप्रवचनभाष्य' है । यह भाष्य 'योगभाष्य' के भी नाम से प्रसिद्ध है । इसके रचयिता 'व्यास' अथवा 'व्यासदेव' नाम के कोई पुरातन मनीषी थे । इसीलिए इस भाष्य को कभी-कभी 'व्यासभाष्य' भी कहा जाता है । योगसूत्रों पर अन्य किसी

पुरातन आचार्य ने 'भाष्य' नामक व्याख्या नहीं लिखी । योगसूत्रपर दूसरी साक्षात् -व्याख्या भोजराज की 'राजमार्तण्ड' नामकवृत्ति है इसे 'भोजवृत्ति' भी कहते हैं[1]। भोजवृत्ति, योगभाष्य के समान विस्तृत तो नहीं है, किन्तु सूत्रगत पदों के स्पष्टीकरण में बड़ी सक्षम व्याख्या है । अनेक स्थलों पर योगभाष्य से भिन्न अर्थ प्रतिपादित करने के कारण योगसूत्रों के साक्षात् व्याख्यान के रूप में पतञ्जलि के मतों की सुनिश्चित रूप से बोधगम्य कराने में इसका बड़ा महत्व है ।

योगसूत्रों की साक्षात् व्याख्या के रूप में इन दो प्रसिद्ध व्याख्याओं के अनन्तर भावागणेश, नागोजीभट्ट और रामानन्दयति की वृत्तियों का नाम सामने आता है । भावागणेश की वृत्ति बहुत लघुकाय और संक्षिप्त है । इस वृत्ति की संज्ञा 'योगदीपिका'[2] है । नागोजीभट्ट के नाम से प्रचलित वृत्ति अत्यन्त संक्षिप्त और भावागणेशीय वृत्ति के शब्दों और भावार्थों का अनुकरण करने वाली है[3]। रामानन्दयति की 'मणिप्रभा' नाम की योगसूत्र वृत्ति बड़ी ही सुबोधपूर्ण एवं समीचीन शैली में लिखी गई व्याख्या है । इनके अतिरिक्त प्रसिद्ध योगसूत्र वृत्तियाँ हैं 'योगसिद्धान्तचन्द्रिका' और 'सूत्रार्थबोधिनी'[4]। इन दोनों व्याख्याओं के रचयिता नारायणतीर्थ हैं । नारायणतीर्थ ने एक ही ग्रन्थ की दो व्याख्याएँ और वह भी एक ही पद्धति में क्यों लिखी ? इस प्रश्न पर इसी अध्याय में आगे प्रकाश डाला जायेगा । अर्वाचीन संस्कृत व्याख्याओं में जो उल्लेखनीय योगसूत्र व्याख्या अध्ययन का विषय बनाने योग्य कही जा सकती है वह है 'श्रीकृष्णवल्लभाचार्य' के द्वारा विरचित 'स्वामिनारायणभाष्य'[5]।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - श्री मथनलाल लक्ष्मी निवास चाँडक द्वारा अजमेर से 1961 में प्रकाशित ।

2 - " इति श्री भावागणेशभट्टकृतायां योगदीपिकायां पातञ्जलसूत्रवृत्तौ साधनपादो द्वितीयः "
पुष्पिका 'समाधिपाद'-महादेवगंगाधर बाके द्वारा
1917 ई० में सम्पादित 'निर्णयसागरप्रेस' बम्बई ।

3 - चौखम्बा संस्कृत सीरीज दामोदरलाल गोस्वामी द्वारा सन् 1903 में प्रकाशित ।

4 - चौखम्बा संस्कृत सीरीज बनारस से 1911 में प्रकाशित ।

5 - ज्योतिषप्रकाश विश्वेश्वरगंज, बनारस सिटी से 1939 ई० में प्रकाशित ।

योगसूत्र की तथाकथित परोक्ष-व्याख्याएँ -

इस कोटि की व्याख्याओं में सर्वाधिक प्रसिद्ध व्याख्याएँ आचार्य वाचस्पतिमिश्र-कृत 'तत्त्ववैशारदी' नामक 'पातञ्जलभाष्य व्याख्या और आचार्य विज्ञानभिक्षुकृत 'योगभाष्यवार्तिक' नामक व्याख्या है । ये दोनों व्याख्याएँ योगशास्त्र के अध्ययन में अनन्य साहाय्य प्रदान करने वाली तथा योगसूत्र एवं योगभाष्य का अर्थबोध कराने में अतुल्य माहात्म्य वाली मानी जाती हैं । योगशास्त्र के दो प्रमुख वैचारिक-सम्प्रदायों का नेतृत्व भी यही दोनों व्याख्याएँ करती हैं । योगभाष्य के माध्यम से परम्परया योगसूत्र का अर्थबोध कराने के कारण भले ही इनका वर्गीकरण योगसूत्र की परोक्ष व्याख्याओं के रूप में किया जाय किन्तु इनके निरतिशय महत्त्व के कारण योगशास्त्र का कोई भी अध्ययन इन दो व्याख्याओं को अन्तर्भावित किए बिना अधूरा एवं विकलाङ्ग ही माना जायेगा ।

इस कोटि के व्याख्याग्रन्थों में शङ्करकृत 'पातञ्जलयोगसूत्रभाष्य विवरण' और अपेक्षाकृत पर्याप्त अर्वाचीन श्री हरिहरानन्द आरण्यकृत 'भास्वती' नाम की टीका भी बड़ी महत्त्वपूर्ण हैं । इनमें से 'भास्वती' टीका तो पर्याप्त ख्यातिलब्ध और विद्वज्जनविदित है किन्तु 'विवरण' की प्रसिद्धि उतनी नहीं है । विवरण के रचयिता कोई 'आचार्यशंकर' थे किन्तु इन्हें 'शारीरकभाष्य' कर्ता आचार्य शंकर से अभिन्न मानना सर्वथा भ्रान्तिपूर्ण है ।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1. चौखम्भा संस्कृत सीरिज़ वाराणसी से 'सांख्ययोगदर्शनम्' नामक ग्रन्थ में अन्य कई व्याख्याओं सहित सन् 1934 ई0 में, और 'पातंजलयोगदर्शनम्' नामक ग्रन्थ के अन्तर्गत योगसूत्र, व्यासभाष्य और 'योगवार्तिक सहित 'भारतीय विद्याप्रकाशन' वाराणसी से सन् 1971 में प्रकाशित । तत्त्ववैशारदी के और भी कई संस्करण अनेक स्थलों से प्रकाशित मिलते हैं ।

2. मद्रास गवर्नमेन्ट ओरियण्टल सीरीज़ मद्रास से सन् 1952 में प्रकाशित ।

तथाकथित परोक्षव्याख्याओं की अपेक्षणीयता —

इन व्याख्याओं में यद्यपि भाष्य के पदों तथा वाक्यों का साङ्गोपाङ्ग विवेचन हुआ है किन्तु फिर भी ये व्याख्याग्रन्थ सूत्र के पदों का अर्थबोध, सूत्र में प्रयुक्त पदों की संगति, उपयोगिता एवम् उपादेयता अलग से भी निरूपित करते हैं । इस तथ्य को तत्त्ववैशारदी योगवार्त्तिक, विवरण और भास्वती - इन चारों व्याख्याओं में प्रत्येक स्थल पर देखा जा सकता है । विशेषकर उन स्थलों पर जहाँ किसी सूत्र की स्पष्टार्थता के कारण या तो योगभाष्य है ही नहीं और यदि है भी तो अत्यन्त अल्पाक्षर । ऐसे सूत्र अधोलिखित हैं —

1) "प्रमाणविपर्यय विकल्पनिद्रास्मृतयः ।" — समाधिपाद 6 ।

2) "यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहार —
धारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि ।" — साधनपाद 29 ।

3) "अहिंसा प्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः ।" - साधनपाद 30 ।

4) "सन्तोषादनुत्तमसुखलाभः ।" — साधनपाद 42 ।

इनमें से नं0 1 सूत्र की उत्थानिका तो भाष्यकार ने 'ताः क्लिष्टाश्चाक्लिष्टाः पञ्चधा वृत्तयः' रूप में दी है किन्तु इस सूत्र पर भाष्यकार ने व्याख्या नहीं की है, फिर भी 'तत्त्ववैशारदी'-कार ने इसकी व्याख्या की है —

" ताः स्वसंज्ञाभिरुद्दिशति - प्रमाणविपर्ययविकल्पनिद्रास्मृतयः ।
निर्देशो यथावचनं विग्रहः । चार्थे द्वन्द्वः समास इतरेतरयोगे - - - - ।
एतावत्य एव वृत्तयो नापराः सन्तीति संख्या भवति । "

त0वै0पृ0 28 ।

योगवार्त्तिककार भी इस सूत्र का व्याख्यान करते हैं —

" पूर्वसूत्रेण सह योजनार्थं ताः क्लिष्टाक्लिष्टाश्च पञ्चधा वृत्तय' इति
पूरयित्वोत्तरं सूत्रं पठेत -प्रमाणविपर्ययविकल्पनिद्रास्मृतयः ।सुगमं सूत्रम् । '

यो0वा0पृ0 28

इस सूत्र का व्याख्यान करते हुए 'विवरण कार' और 'भास्वती'कार क्रमशः कहते हैं —

" काः पुनस्ताः क्लिष्टाक्लिष्टाः पंचप्रकारावृत्तय इत्याह — 'प्रमाणविपर्ययविकल्पनिद्रास्मृतय' इति । एतावत्य एव वृत्तयः । 'विवरण पृ० 18 ।

" प्रमाणविपर्ययविकल्पनिद्रास्मृतयः "इतिपंचवृत्तयः क्लिष्टा भवन्ति, अक्लिष्टा वा भवन्ति, चित्तस्य प्रवृत्तिनिवर्तकस्वभावात् यथा स्वर्ग क्लिष्ट' वा प्रमाणं क्लिष्टं रागद्वेष निवर्तकप्रमाणमक्लिष्टम् । "

इसी सूत्र की भाँति अन्य तीनों सूत्रों पर भी इन व्याख्याओं ने भाष्यनिरपेक्षरूप से पूरा अर्थनिर्वचन किया है । इतना ही नहीं समस्त सूत्रों पर भाष्य से अलग इन व्याख्याकारों ने व्याख्या की है । शैली यह अपनाई गई है कि पहले सूत्र का सप्रयोजन पाठ किया जाता है, फिर उसकी व्याख्या की जाती है । इसके अनन्तर 'व्याचष्टे' 'तद्व्याचष्टे' और 'विवृणोति' इत्यादि पदों के द्वारा भाष्य का अर्थनिर्वचन प्रारम्भ किया जाता है । उदाहरणार्थ एक-एक स्थल यहाँ स्थालीपुलाकन्याय से उद्धृत किए जाते हैं :—

तत्त्ववैशारदी —

" अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः' । प्रमाणादिभिरनुभूते विषये योऽसम्प्रमोषोऽस्तेयं सा स्मृतिः । संस्कारमात्रजन्यं हि ज्ञानस्य संस्कारकारणानुभवावभासितो विषय आत्मीयः, तदधिकविषयपरिग्रहस्तु संप्रमोषः स्तेयं । कस्मात् साधर्म्यात्, मुष स्तेये इत्यस्मात् प्रमोषपदव्युत्पत्तेः । एतदुक्तं भवति - - - - सोऽयं वृत्त्यन्तराद्विशेषः स्मृतेरिति । विवृणोति किं प्रत्ययस्येति । " पृ० 43 ।

योगवार्त्तिकम् —

" परिकर्मनिष्पत्तिफलमाह - 'परमाणुपरममहत्त्वान्तोऽस्य वशीकारः' । अथ परिकर्मितचेतसः परमं महत्त्वं येषां पुरुषादीनां ते परममहान्तः । व्याचष्टे सूक्ष्मेऽल्पपरिमाणे चित्तस्य निवेशनमवस्थानमभीप्सोरित्यर्थः । "

विवरणम् :-

" इदानीं विकल्पं सूत्रयति - शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विकल्पः । शब्दस्य ज्ञानं शब्दज्ञानम्, वाच्यवाचकनियमेन शाब्दसाधुज्ञानम्, तदनुपतितुं शीलमस्येति शब्दज्ञानानुपाती । वस्तुशून्य इति । यथावाच्यार्थशून्यः, यथा शब्दस्य ज्ञानमनुपतति तथावाच्यस्य यथाभूतान्वियेन शून्य इति यावत् । यथाभूतार्थव्यतिरेकेण हि विकल्पनं विकल्पः । तथा हि शब्दज्ञानानुपातित्वादागमान्तः पातित्वं प्राप्तम्, अत आह । "

पृ० 35 ।

भास्वती –

" तत्र प्रारिप्सितस्य योगशास्त्रस्य प्रथमं सूत्रम् –
' अथयोगानुशासनमिति ' शिष्टस्य शासनमनुशासनम् । "

पृ० २.

इस विवेचन से योगसूत्र की इन चारों तथा-कथित परोक्ष व्याख्याओं की उपादेयता पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है । साथ ही यह भी स्पष्ट रूप से सिद्ध होता है कि भले ही 'योगभाष्य' की व्याख्याओं के रूप में इनका ग्रहण किया जाए, तथापि 'योगसूत्र' की व्याख्याओं के रूप में भी अलग से इनका ग्रहण न किया जाना वस्तुस्थिति की उपेक्षा करना ही होगा । जब योगसूत्रों पर स्वतन्त्र रूप से इनमें व्याख्यान किया गया है, योगसूत्रों के अभिप्राय, प्रयोजन एवं प्रतिपाद्य का अलग से विवेचन किया गया है और योगसूत्र के पदों की यथोचित व्युत्पत्ति एवम् अर्थपरकता निरूपित की गई है तो इन्हें 'योगसूत्रों की 'परोक्षव्याख्या' का स्तर देना भी संगत नहीं प्रतीत होता अतः ये चारों भी योगसूत्रों की व्याख्या परम्परा में निर्विवाद रूप से परिगृहीत की जानी चाहिए । इस प्रकार पहले प्रकार की योगसूत्रव्याख्याओं से इनका अन्तर साक्षात् और परोक्ष होने का नहीं प्रत्युत योगसूत्रमात्र की व्याख्या और योगसूत्र की व्याख्या होने के साथ-साथ योगभाष्य की भी व्याख्या होने का है । निष्कर्षतः इन चारों व्याख्याओं का निरतिशय महत्त्व एवम् अनल्पउपादेयत्व दृष्टि में रखते हुए और योगसूत्रों के स्वतन्त्र व्याख्यानपरक होने से इनको भी 'योगसूत्रों' की संपूर्ण व्याख्याओं के रूप में समीचीन विवेचन किया गया है ।

उक्त सभी दृष्टियों से विचार करने पर योगसूत्रों की अधोलिखित व्याख्याएँ इस शोधनिबन्ध में यथायथ विवेचित की गयी हैं :-

1 - योगभाष्यम् - व्यासदेवकृतम् ।
2 - तत्त्ववैशारदी - वाचस्पतिमिश्रकृता ।
3 - राजमार्तण्डवृत्तिः - भोजराजकृता ।
4 - विवरणम् - शंकरकृतम् ।
5 - योगवार्तिकम् - विज्ञानभिक्षुकृतम् ।
6 - योगदीपिकावृत्तिः - भावागणेशकृता ।
7 - पातंजलयोगसूत्रवृत्तिः - नागोजीभट्टकृता ।
8 - मणिप्रभा - रामानन्दयतिकृता ।
9 - योगसिद्धान्तचन्द्रिका - नारायणतीर्थकृता ।
10 - योगसूत्रार्थबोधिनी - नारायणतीर्थकृता ।
11 - भास्वती - हरिहरानन्दआरण्यकृता ।
12 - स्वामिनारायणभाष्यम् - श्रीकृष्णवल्लभाचार्यकृतम् ।

योगसूत्रों पर कुछ अन्य छोटी-छोटी साधारण व्याख्याएँ आधुनिक काल में भी लिखी गयी हैं । अर्वाचीन पण्डितों की इन अप्रसिद्ध व्याख्याओं में से आफ्रेक्ट के 'केटालागस कैटालागोरम' में संकीर्तित (1) अनन्तकृत 'योगसूत्रार्थचन्द्रिका' (2) सदा-देवकृत 'पातंजलीयाभिनवभाष्य' (3) क्षेमदेवकृत 'योगसूत्रवृत्तिटिप्पण' (4) उमा-पतिकृत 'योगसूत्रवृत्ति' (5) ज्ञानानन्दकृत 'योगसूत्रार्थवृत्ति' (6) शिवशंकरकृत 'योगसूत्रवृत्ति' और (7) सदाशिवब्रह्मेन्द्रकृत 'पातंजलसूत्रवृत्ति' या 'योगसुधाकर' का उल्लेख किया जा सकता है । किन्तु इन व्याख्याओं में न तो अपेक्षित अर्थस्पष्टीकरण का यत्न किया गया है और न ही कोई नयी तात्त्विक जानकारी का ही आविष्करण हुआ है । कदाचित् इसी नगण्यता के परिणामस्वरूप और पाण्डुलिपियों की अनुपलब्धता तथा त्रुटिपूर्णता के हेतु से किसी ने इन्हें प्रकाशित कराने की भी चेष्टा नहीं की । इनमें से अनेक तो आफ्रेक्ट के द्वारा संकीर्तित मात्र हैं और सम्बन्धित पुस्तकालयों से सम्पर्क करने पर मुझे तो निराशा ही हाथ लगी , इनके अस्तित्व के संबन्ध में भी मुझे

कोई निर्णयात्मक उत्तर नहीं प्राप्त हो सका । अतः ऊपर समीक्षा श्रेणी में गिनाई गयी भाष्य एवं तत्त्ववैशारदी आदि बारह आकर व्याख्याओं की महत्ता एवं मौलिकता का विचार करते हुए प्रबन्ध के द्वारा इन संकलित अर्वाचीन टीका-टिप्पणियों की आलोचना प्रस्तुत निबन्ध में नहीं की जा सकी ।

## योगसूत्र की व्याख्याओं का कर्तृत्वनिरूपण एवं कालनिर्धारण

### योगभाष्यम् –

योगसूत्रों[1] के प्रथम व्याख्यान 'योगभाष्य' अथवा 'सांख्यप्रवचनभाष्य' के रचयिता 'व्यास' या 'व्यासदेव' हैं । ये व्यास कौन थे और कब थे– यह निर्णय करना कठिन है । भारतवर्ष में 'व्यास' नाम से सर्वाधिक प्रसिद्ध व्यक्तित्व 'वेदव्यास' का है जिन्होंने वेदों की व्यवस्थिति की, महाभारत की रचना की और वेद में उपनिबद्ध अर्थों का पुराणों में व्याख्यान किया है । ये व्यास वेदव्यास या कृष्णद्वैपायन व्यास कहे जाते हैं । देखना यह है कि क्या यही व्यास योगभाष्य के भी रचयिता हो सकते हैं ? तत्त्ववैशारदीकार वाचस्पतिमिश्र योगभाष्यकार व्यास को महाभारतकार कृष्णद्वैपायन वेदव्यास ही मानकर मंगलाचरण में इस प्रकार की कल्पना करते हैं ।–

" नत्वा पतञ्जलिमृषिं वेदव्यासेन भाषिते ।
संक्षिप्त स्पष्टबहुर्था भाष्ये व्याख्या विधीयते ।।" [2]

परन्तु [3]संस्कृत साहित्य के इतिहास का अध्ययन करने पर 'योगभाष्य' के रचयिता व्यास तथा 'महाभारत' के रचयिता वेदव्यास भिन्न - भिन्न व्यक्ति निर्धारित होते हैं । महाभारत की रचना योगसूत्रों से बहुत पूर्व की है । योगसूत्रों का रचनाकाल दूसरी शताब्दी ईसवी पूर्व निश्चित किया गया है । तृतीय-शताब्दी ईसवी पूर्व में सीलोन में गयी बौद्ध पुस्तकों में महाभारत का उल्लेख प्राप्त है । इसके आधार पर महाभारत का काल तृतीय शताब्दी ईसवी से पूर्व का ही निर्धारित किया गया है । इतना तो सर्वमान्य है कि महाभारत के रचयिता कृष्णद्वैपायन व्यास थे

---

1 - द्रष्टव्य - पुष्पिकाएं चारों पादों के भाष्य के अन्त में ।
2 - द्रष्टव्य - तत्त्ववैशारदी का मंगलाचरण श्लोक संख्या 2 ।
3 - द्रष्टव्य - संस्कृत साहित्य का इतिहास - बलदेव उपाध्याय ।
4 - द्रष्टव्य - "शतसाहस्त्री संहितायां वेदव्यासेनोक्तम्" ।

'महाभारत' और योगसूत्रों के रचनाकाल में अनेक शताब्दियों का अन्तर है । महाभारत के कम से कम 600 वर्ष बाद योगसूत्रों की रचना हुई और उसके बाद उसपर भाष्य लिखा गया अतः यही मानना तर्कसंगत एवं बुद्धिगम्य है । 'योगभाष्य' के रचयिता और 'महाभारत' के रचयिता सर्वथा भिन्न व्यक्ति थे । भले ही दोनों ग्रन्थकारों का नाम व्यास ही रहा हो ।

योगभाष्यकार कौन थे ? इस सम्बन्ध में विज्ञानभिक्षु का कहना है कि बादरायण व्यास ने ही 'योगभाष्य' की भी रचना की है किन्तु 'ब्रह्मसूत्रों' में आये हुए 'एतेनयोगः प्रत्युक्तः' सूत्र के द्वारा योगमत का खण्डन देखकर यह विश्वास नहीं होता कि योगशास्त्र को भ्रान्त समझने तथा भ्रान्त सिद्ध करने वाले बादरायणव्यास ने 'योगभाष्य' लिखा होगा । योगभाष्य में योग के प्रति महान आदर एवं उत्कृष्ट श्रद्धा भी " सांख्ययोगाचार्यमुख्यानाः । " और " तत्रभवान् योगिन एवं फलसन्यासादकृत्वा वानुपाकामात् । " इत्यादि अनेक वाक्यों से प्रकट होता है जिससे लगता है कि योगभाष्य के रचयिता व्यास और ब्रह्मसूत्र के कर्ता व्यास एक व्यक्ति नहीं हो सकते । सच तो यह है कि किसी दर्शन को प्रवर्तित करने वाले सूत्रग्रन्थ की रचना करने वाला कोई व्यक्ति किसी दूसरे दार्शनिक प्रस्थान पर सूत्र या भाष्य लिख ही नहीं सकता क्योंकि दो विरोधी दर्शनों की व्याख्या करना एक व्यक्ति के द्वारा तो संभव है परन्तु दो विरोधी दर्शन प्रवर्तित करना सर्वथा असम्भव है । इसलिए योगभाष्य के रचयिता व्यास को बिना किसी ज़ोरदार आन्तरिक साक्ष्य के ब्रह्मसूत्र के रचयिता बादरायणव्यास से अभिन्न नहीं माना जा सकता । इस संबन्ध में जैसे वाचस्पतिमिश्र का वाह्य साक्ष्य योगभाष्यकर्ता व्यास को कृष्णद्वैपायनव्यास सिद्ध करने में समर्थ नहीं है उसी प्रकार विज्ञानभिक्षु के द्वारा अभीष्ट योगभाष्य के रचयिता का बादरायणव्यास होना भी सर्वथा तर्कहीन एवं भिन्नमात्र बात है ।

फलतः यही स्वीकार करना निर्दोष प्रतीत होता है कि योगभाष्य के रचयिता वेदव्यास और बादरायणव्यास दोनों से भिन्न कोई अन्य व्यास थे । किन्हीं पाण्डुलिपियों में इन व्यास को व्यासदेव भी कहा गया है । बहुत संभव है कि यह 'देव' शब्द व्यास के प्रति आदरातिशय का द्योतक मात्र हो । अब प्रश्न यह उठता है कि यह व्यास कब हुए और कब इन्होंने अपने योगभाष्य की रचना की ।

इस विषय में प्रचलित सबसे प्रमुख मान्यतायें जे०एच०वुड्स महोदय के द्वारा अपने " योगसिस्टम ऑफ पतंजलि " नामक ग्रन्थ की भूमिका में इस प्रकार प्रस्तुत की गई है ।

जे०एच०वुड्स ने व्यासभाष्य का समय चौथी शताब्दी ईस्वी के पश्चात् मानते हुए यह कहा है कि व्यासभाष्य में वार्षगण्य के मतों का उल्लेख मिलता है । वार्षगण्य वसुबन्धु के समकालीन थे । वसुबन्धु का समय तीसरी - चौथी शताब्दी ईस्वी है । अतः उनके समकालीन वार्षगण्य के मतों का उल्लेख होने के कारण 'व्यास-भाष्य' का समय भी चौथी शताब्दी ईस्वी है अतः उनके समकालीन वार्षगण्य के मतों का उल्लेख होने के कारण 'व्यासभाष्य' का समय भी चौथी शताब्दी ईस्वी के बाद होना चाहिए । परन्तु वुड्स महोदय का यह विचार ठीक नहीं है क्योंकि वार्षगण्य महर्षिपाणिनि से भी प्राचीन आचार्य थे । क्योंकि पाणिनि ने "गर्गादि-भ्योयञ् " सूत्र के उदाहरण में 'वार्षगण्य' पद को उद्धृत किया है । पाणिनि का समय सातवीं ई०पूर्व है अतः वार्षगण्य का समय इससे भी पूर्व का निश्चित होना चाहिए । इस प्रकार 'वार्षगण्य' के उल्लेख के आधार पर व्यासभाष्य को वसुबन्धु के बाद का मानना सर्वथा अनुचित है ।

माघ के 'शिशुपालवध' में एक श्लोक ऐसा प्राप्त होता है जिसमें योगसूत्र 24वें पर लिखे भाष्य की पंक्तियों का प्रभाव दिखाई पड़ता है, अतः योग-भाष्य निश्चय ही माघ से बहुत पूर्व की रचना है । माघ का समय सातवीं शताब्दी ई० है अतः योगभाष्य की रचना सातवीं शताब्दी ई० से बहुत पूर्व की होनी चाहिए ।

योगभाष्य में अनेक स्थलों पर 'विज्ञानवाद' का खण्डन हुआ है । विज्ञान वाद तृतीय शताब्दी ई० में मैत्रेयनाथ के द्वारा प्रतिष्ठित एवं व्यवस्थित किया जा चुका है इसलिए तीसरी शताब्दी ई० के पहले योगभाष्य की रचना मानी ही नहीं जा सकती और न तो विज्ञानवाद के खण्डन के आधार पर योगभाष्य को 'वसुबन्धु' के बाद का मानना ही आवश्यक है क्योंकि वसुबन्धु विज्ञानवाद के पहले आचार्य नहीं थे।

योगभाष्य में आयी हुई पंक्ति - " यथैका रेखा शतस्थाने शतं दशस्थाने दशैकं चैकस्थाने । " (यो0भा0 3/13) से सूचित दशमलव पद्धति के प्रयोग के कारण 'योगभाष्य' को छठीं शताब्दी ई0 के बाद की रचना मानना भी जे0एच0 वुड्स महोदय की बड़ी भूल है, क्योंकि दशमलव पद्धति का प्रयोग और शून्य का उपयोग भारतवर्ष में ई0 की पहली शताब्दी में ही हो चुका था ।

तीसरी शताब्दी ई0 के आचार्य वात्स्यायन ने अपने न्यायसूत्रभाष्य (न्यायसूत्र 1, 2, 6 पर भाष्य) में योगभाष्य के एक वाक्य को उद्धृत किया है । " सोऽयं विकारो व्यक्तेरपैति नित्यत्वप्रतिषेधात् [1]अपेतोऽप्यस्ति विनाशप्रतिषेधात् । " यह पंक्ति यत्किञ्चित् अन्तर के साथ योगसूत्रभाष्य 3/13 की है । पाँचवीं शताब्दी ईस्वी के आचार्य दिङ्नाग ने अपने प्रमाणसमुच्चय नामक ग्रन्थ में अनेक स्थलों पर वात्स्यायन भाष्य के अनेक अंशों की आलोचना तथा खण्डन किया है । इसलिए न्यायभाष्यकार वात्स्यायन का समय चौथी शताब्दी ई0 के बाद का नहीं माना जा सकता । फलतः योगभाष्यकार का समय अधिक से अधिक तीसरी शताब्दी ई0 के बाद का नहीं मानना चाहिए ।

- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -

1 - द्रष्टव्य - " हिस्ट्री ऑफ इण्डियन फिलासफी ईस्टर्न एण्ड वेस्टर्न " पृ0 432, 433 ।

तत्ववैशारदी

'योगभाष्य' के माध्यम से योगसूत्रों पर पहली व्याख्या 'तत्ववैशारदी' है । इसकी रचना वाचस्पतिमिश्र ने की है । वाचस्पतिमिश्र के संबन्ध में जिज्ञासा होती है कि ये वाचस्पतिमिश्र कौन थे ? भारतीयदर्शन साहित्य में वाचस्पतिमिश्र नाम के तीन व्याख्याकारों का नाम मिलता है । वाचस्पति द्वितीय श्री हर्ष से नवीन थे क्योंकि श्री हर्ष के 'खण्डनखण्डखाद्य' पर इन्होंने 'खण्डनोद्धार' नामक टीका लिखी है । इनकी कृतियों से इनका समय निर्धारित होता है । वाचस्पति तृतीय सबसे अर्वाचीन थे । इन्होंने 'विवादचिन्तामणि' 'व्यवहारचिन्तामणि' 'शुद्धिचिन्तामणि' 'तीर्थचिन्तामणि' इत्यादि ग्रन्थ लिखे हैं । प्रथम वाचस्पतिमिश्र का नाम भारतीयदर्शन में अत्यधिक आदर और सम्मान के साथ लिया जाता है । इन्होंने आस्तिक तथा नास्तिक सभी दर्शनों पर विवेचनात्मक टीकाएँ लिखी हैं और यही कारण है जिससे ये 'सर्वतन्त्रस्वतन्त्र' के नाम से प्रसिद्ध हैं । इनके लिखे हुए ग्रन्थों के नाम इस प्रकार है ।—

1 - न्यायकणिका ।

2 - तात्पर्यटीका ।

3 - तत्वबिन्दु ।

4 - भामती ।

5 - तत्ववैशारदी ।

वाचस्पतिमिश्र प्रथम के विद्यागुरु त्रिलोचन थे । त्रिलोचन का समय महामहोपाध्याय डा० गोपीनाथ कविराज जी ने नवीं शताब्दी ईसवी निर्धारित किया है । वाचस्पतिमिश्र के हृदय में अपने गुरु के प्रति असीम श्रद्धा थी । वाचस्पतिमिश्र प्रथम को ही वृद्धवाचस्पति की भी संज्ञा दी गयी है । इनके संबन्ध में यह किंवदन्ती प्रचलित है कि महानुवार्तिककार सुरेश्वराचार्य ने शांकरभाष्य पर टीका लिखने का निश्चय किया था परन्तु वे लिख नहीं सके और इस कार्य को किए बिना ही उनका देहावसान हो गया । अपनी इसी अतृप्त इच्छा को पूरा करने के लिए उन्होंने वाचस्पतिमिश्र प्रथम के रूप में जन्म लिया । किन्तु इस तथ्य का इतिहास से कोई संबन्ध नहीं हो सकता । वाचस्पतिमिश्र ने

